# रास

सखी सुनो कहीं मधुवन में वहीं
कोई आके मुरलिया बजाये रहा !
वो तो अपनेहि ढंग मेरे प्रानोंके संग
मानो नूपुरकि ताल आज सुनाये रहा !

देखो पायल बजी चलि राधा सजि
कहीं सांवरा फिरसे बुलाये रहा !
दिये हाथोंमे हाथ देखो सखियोंके साथ
आज गोविंद रास रचाये रहा ।

वो तो तारोंकि छाओंमे गोकुलकि राहोंमें
बनठनके धूम मचाये रहा ।
आज जमुनाके घाट कोई रोके हैं बाट
फिरसे गोपाल गोपी मनाये रहा ।।

देर काहे करी फिर बुलाये हरी !
वो तो दर्शनसे प्यास बुझाये रहा !
आज कुंज गली गाने मीरा चली
मेरे हर अंग प्रीतम समाये रहा ।

# রাস

সখী ভালোবেসে মধুবনে কে সে
বঁধু মায়াবী মুরলী শোন্ ঐ বাজায়।
সে যে রঙ্গে আপন আমার পরাণ মন
তার নূপুরবিভঙ্গের তরঙ্গে নাচায়।

শুনে ঝঙ্কার কোথায় সেজে দেখ্ রাধা ধায়
যেথায় শ্যামল কিশোর ডাকে : "আয় রাধা আয়!"
সেথায় সখীদের হাত ধ'রে নিখিলের নাথ
সুখ বসন্তে রাসের রূপ ছন্দ বিছায়।

সেথায় সমুচ্ছলে তারার ছাউনি তলে
মিলন হিল্লোলে হিন্দোলা নীল যমুনায়
সেথায় কত ছলে মধুর কথা ব'লে
ব্রজের গোপাল ঐ গোপীদের হৃদয় দোলায়।

কেন বিলম্ব আর? ডাকে বাঁশি যে তার।
যার কান্তি যুগান্তরের পিয়াস মিটায়।
গান গেয়ে চলে মীরা চরণতলে
যার আনন্দ তার আকুল অন্তরে ছায়।

# व्याकुल

नहीं आये पिया मेरा डोले जिया
वो तो मथुरा नगरिया विराज रहे।
मेरे मनकी उमंग जमुनाकी तरंग
सखी व्याकुल है बसम न आज रहे ।।

कोई जाये कहे : "दूर काहे रहे
आये अंतर-सिंहासनपे साज रहे।
हाथ मुरली सजे चरन नूपुर बजे
गल माल, मुकुट सिरपे ताज रहे ।।

बाल घुंघराले है नैन मतवाले हैं
देख प्रीतम न चंदाकी लाज रहे।
काहे बनसीकि धुन लि है कानोंने सुन
स्वर प्रानोंमें अबतक है बाज रहे ।।

मोहे अपनाये ना दरस दिखलाये ना
मेरे हृदयमें मोहनका राज रहे।
चाहुँ मान यही पाउँ दान यही :
मीरा चरनोंमें सीस निवाज रहे ।।

# ব্যাকুল

দেখা দেয় না শ্যামল আমার মন যে উতল
সুখ- মিলনে আছে সে-অলখ কোথায় ?
আমার চিত্তের আসঙ্গ হায় নদীর তরঙ্গ,
আর মানে না মানা আজ গভীর তৃষায় !

বল্ তারে : "কেন দূরে থাকো হেন ?
এসো বোসো মীরার অন্তর-চতুর্দোলায় :
হাতে বাঁশি সাজে, পায়ে নূপুর বাজে,
শিরে মোহন মুকুট, দোলে মালা গলায় !"

তার চূর্ণ কুন্তল, আঁখি আবেশ বিহ্বল,
দেখে যে-অতুল কান্তি চাঁদ লাজে লুকায় :
কেন এল কানে তারি লহর—তানে
আমার প্রাণের ঢেউ আজো যে ছলছলায় !

পর ব'লে আমায় যদি ফিরিয়ে মুখ যায়,
দেখা না দেয় আর—রাজা সে-ই রইবে হিয়ায় ।
শুধু যাচি এই মান—দিক সে বরদান :
মীরা চরণে যেন তার মাথা লুটায় ।

# बावरी

लागि कैसी लगन मीरा होके मगन
गलि गली हरी-गीत गाने लगी।
जो थि महलों पली बनके जोगन चली!
"आज रानी दिवानी"—कहाने लगी!

जाके लागे है तन वोहि जाने है मन
पीर काहे पराई सताने लगी!
जग रूठे तो क्या? सब छूटे तो क्या?
मीरा "गोपाल गोपाल" —ध्याने लगी!

राह रोके नहीं, कोई टोके नहीं,
आज सरित है सागर समाने लगी!
ज़हर राना दिया, मान अमृत पिया
प्रेम प्रीतमका वो आज़माने लगी!

रंगि मोहनके रंग बैठ संतनके संग
प्रीत साँचोकी रीत बताने लगी!
दुख लाखों सहे, मुख गोविंद कहे
जीना मरना समान मनाने लगी!

# উদাসিনী

এল    পরম লগন মীরা প্রেমে মগন
গেয়ে    কীর্তন বঁধুর পথে পথে চলে।
ছিল    কাল মানিনী, হ'ল আজ যোগিনী
"হায়    রাণী উদাসিনী—" সবাই বলে।

যাকে    বাজে ব্যথা—জানে ব্যথার কথা,
পরের    দুঃখে কোন্ দরদীর পরাণ গলে ?
নিখিল    ফিরাক না মুখ, যায় যাকনা সব সুখ,
মীরা    গোপালে ধেয়ায় তার হৃদয়তলে।

বাঁধে    বাঁধবে কে তায় ? পিছু ডাকা কি যায়
উধাও    সে-ঢেউকে—মিলবে যে সিন্ধুজলে ?
জহর    রাণা দিল, সুধা ব'লে নিল,
গরল    হ'ল মীরার প্রিয়ের প্রসাদ পলে।

সেধে    মোহনের রঙ্গ চায় উদাসীর সঙ্গ,
আজ    চিরন্তন প্রেমেই সে সমুচ্ছলে।
হয়    দুঃখও সুখ—যার শ্যাম ভরে বুক,
তখন    জীবন মরণ একই ছন্দে চলে।

# हिम्मत

इनसान क्या जिससे कभी तकदीर टकराई न हो?
वह नाव क्या साहलसे खेले—भँवरमें आई न हो?

तू रख नजर मंजिलपे अपनी, भूल जा दोनों जहां।
अब क्यों तु चाहे राह ऐसी जिसमे कठिनाई न हो?

तू कब तलक सोचा करेगा—क्या मिला क्या खो गया?
वह रात आई ही नहीं—जिसने सुबो पाई न हो।

तू फूल बनना चाहता है उस गलेके हारका,
तो हँसके कांटोंसे निभा कर: गुलका शैदाई न हो।

# मुसाफ़िर

कौन देशसे आये मुसाफ़िर, कौन देश है जाना,
भूल गया क्या राहमें आकर—चाहे किस्को पाना?

यह जग तो है रैन-बसेरा: अपना दूर ठिकाना।
हल्का रखना भार करमका—फिर ना पड़े उठाना।

सीप किनारे चमकीले है—चुनकर क्यों पछताना?
जो तू चाहे मोती लेने—गहरे पानी आना।

बीज खाकमें मिल जाता है खिलता फूल सुहाना।
दूर हो मंजिल राह कठिन हो—फिर भी चलते जाना।

## সাহস

আঘাত যারে কভু হানেনি নিয়তি—সে মানুষ ধরাতলে কভু কি হয় ?
ঢেউয়ের আঘাত যে সয়নি তরী—রহি' নোঙরে বাঁধা কূলে, তরী সে নয়।

লক্ষ্যে আঁখি তোর অচল রাখ্—নয় ইহ বা পরকাল চিন্তা আর।
অবোধ ওরে ! কোথা পাবি এমন পথ—যে-পথে নাই বাধা, ঝটিকাভয় ?

হিসাব কতদিন করিবি গুনে গুনে—কী পেলি, হারালি বা সে কোন্ ধন ?
ভাবনা কেন ? নাই এমন নিশা—যার ওপারে নাই নব সূর্যোদয়।

ফুল যে হ'তে চায় প্রিয়ের কণ্ঠের মালার—হাসিমুখে করিবে সে
কাঁটার সাথে ঘর ঃ শুধু ফুলোচ্ছ্বাসে কেহ কি গোলাপের পায় প্রণয় ?

## মুসাফের

কোন্ দেশ হ'তে তুই এসেছিস মুসাফের, কোন দেশে হবে যেতে ফিরে?
ভুলে গিয়েছিস বুঝি মাঝপথে—নীড়ে কোন্ পরম বিরাম লভিবি রে ?
এজগৎ ক্ষণিকের পান্থনিবাস, তোর আপন আলয় দূর তীরে।
কর্ম করিস কেন গুরুভার দিনে দিনে ? তুলিতে হবে না তায় কি রে ?

রঙিন শুক্তি কেন কুড়াস—কাঁদিতে পরে শূন্য চমক সঞ্চি' রে ?
মুক্তা কি পায় কভু সে-ভীরু—ডুবারি হ'তে ডরায় যে সিন্ধু গভীরে ?
বীজ যদি রয় ভূমিগর্ভবিলীন—বল্ কেমনে উঠিবে কুসুমি' রে ?
যতদূর কেন তোর হোক দিশা—চল্ চল্ দিশারির মন্ত্র জপি' রে !

# नकाब

हो रूबरू तुम तुम्हें मैं देखूं,
न हौसला है न ताब ही है।
है जर्रे जर्रे में तेरा जलवा,
ये नूर भी लाजवाब ही है।।

बहुत है देखी ये तेरी दुनिया:
हसीन है पुरशबाब भी है।
ये जामेहस्ती दिया है तूने
फ़ना कि इसमें शराब भी है।।

बहार आती है दिल लुभाने:
ख़िज़ाँ कि पीछे रकाब भी है।
हँसीकी गोदीमें खेले आँसू,
जहाँ है सागर हुबाब भी है

कुछ दिख रहे हो, कुछ छिप रहे हो,
हो सामने भी, हिजाब भी है
अजब है तेरी ये लीला मालिक!
है आइना भी, नकाब भी है।।

# আড়াল

তুমি রূপ ধরো যদি নিরখিতে নিরবধি
তারে নাই শকতি কি সাহস আমার।
প্রতি ধূলিকণা মাঝে যে-জ্যোতির্ময় রাজে,
কোথায় উপমা সেই মহামহিমার ?

দেখেছি দেখেছি তব এ-নিখিল অভিনব :
সুন্দরযৌবনরাগসম্ভার।
এ-প্রাণের পিয়ালায় ঢেলেছ যে-মদিরায়,
আবেশের সাথে সেথা মূর্ছাবিহার।

বসন্ত সুন্দর হরে যবে অন্তর,
নিদাঘ তুহিন থাকে জেগে পারে তার।
হাসির কোলেই বয় অশ্রু অঝোর—রয়
যেথাই সিন্ধু সেথা বুদ্বুদসার।

ধরা দিয়ে এসে কাছে অমনি লুকাও লাজে,
বরণ করিতে বাজে স্বয়ম্বরার ?
অপরূপ লীলা এ কী ! যার দর্পণে দেখি
ভুবন—আড়াল সেই রচিল ছায়ার !

# बिनति

मोहन ! आइयो कभी जीकी कह दूँ सभी
बिना तेरे जो बीती है हाय पिया !
पहले प्रीत सिखा छबि सुन्दर दिखा
चरन दासी बना मुख छिपाये पिया !

मुरलि छलकि बजा आये नूपुर सजा
तनमन हरके हुए तुम पराये पिया
गोकुल भाये नहीं, चैन आये नहीं,
कुंज गली उदासी है छाये पिया !

सखा मौन रहे, व्यथा कासे कहे ?
माता रोती है : "आवो"—बुलाये पिया !
सखियां भी हरी रहें नैनों भरी
राधा राहोंमें पलकें बिछाये पिया !

कौन भूल भई कहो तो निर्दयी !
हो दयालू भी दया न आये पिया !
कोयल कूक उठी मनमें हूक उठी
मीरा कौन यतन तुम्हें पाये पिया !

# মিনতি

বঁধু রাখো কথা ঃ শোনো হৃদয়-ব্যথা,
বিনা তুমি মীরার কাটে দিন বেদনায়।
ভালো বাসায়ে হে, ছবি দেখায়ে হে,
পরে চাইলে মিলন—দূরে লুকালে হায়!

শুনিয়ে, মুরলী ছল, বাজিয়ে নূপুর চঞ্চল
কেড়ে মনপ্রাণ' ক'রে পর দিলে বিদায়।
গোকুল হ'ল আঁধার, সুখেও দুঃখই অপার,
যাই যেথাই—এক উদাসী অন্তরে গায়।

তোমার সখা যত নীরব—সহে কত ?
কাঁদে যশোদা ঃ "আয় গোপাল, আয় ফিরে আয়!"
গোপী সখীর নয়ন ঝরে অঝোর, মোহন!
রাধা অনিমেষ চাহনি পথে বিছায়।

বলো কী অপরাধ পায়ে করেছি, নাথ!
নাম "দয়াল" যার কেন সে আনন ফিরায় ?
কোকিল গায় আজ যখন—মন করে কেমন!
মীরা পাবে তোমায় বন্ধু, কোন্ সাধনায় ?

# तन्मय

मीरा हरि चरनन रंग राती।
मीरा मनमोहन रंग राती।
मीरा माधोके रंग राती॥

मैं नहिं चाहूं गंगा जमुना काशी मो नहिं भाती।
चरन छाप जित पाऊं माधो वह तीरथ मैं जाती॥

जगके सुख नहिं रतन अमोलक चमके बालू ताती।
तुम कारन नित भीजें नैना अँसुअन माल सुहाती॥

तेरी भावना मोहे भावे लिखुं मैं अंतर पाती।
तोसे मीठो नाम तिहारो विरहनका चिरसाथी॥

# आसरा

तुम बिन कौन सहाई मेरो, तुम बिन कौन सहाई?

जगके मीत हैं धूपकि छाया, अंध पड़े लुप्ताई।
जिन नाता प्रीतम संग लागा बाल न बाँका जाई॥

ये तो विपदा रैन अँधेरि प्रभात मिटे कजराई।
सब दीजो दो दुख नहिं दीजो—जो तोहे बिसरत पाई॥

गोविंद! मोको जगत पियारो जित कारन तोहे पाई।
बलिहारी इस धूलपे मीरा हृदयसुं धरन लगाई॥

## তন্ময়

তারি রঙিয়ে নে রঙে তোর প্রাণ,
মীরা, তারি চরণের রঙে প্রাণ,
মীরা, শ্যামলের রঙে তোর প্রাণ।

চাহিনা চাহিনা আমি গঙ্গা যমুনা আর
কাশী কাঞ্চীর সন্ধান।
যেথাই মিলিবে তব চরণ চিহ্ন বঁধু,
গণি তারে তীর্থ সমান।

সংসার সুখ নয় অমূল রতন—সে যে
বালুকার তপ্ত শিথান।
বন্ধু, তোমারি তরে অশ্রু আমার হ'ল
কণ্ঠের হার—বরদান।

অন্তরপটে আঁকা কান্ত, তোমারি ছবি,
চিন্তা তোমারি ধ্যান জ্ঞান।
তোমার চেয়েও মধু নাম তব জপে মীরা
বিরহিণী রজনীবিহান।

## আশ্রয়

তুমি বিনা কে বা আছে সহায় আমার বঁধু? কে আছে ভরসা বলো আর?
সুখের মিতালি যেন ধুপছায়ালীলা—ঝরে আলো যার ঘনালে আঁধার।
শুধু প্রণয়ের ডোরে বেঁধেছ বন্ধু, যারে—অশান্তিলেশ নাই তার।

জীবনের বেদনা তো নিশার কাজল সম—উষায় মিলায় রেখা যার।
যত ব্যথা চাও—দিও, দিও না শুধু সে-দুখ—ভুলায় যে বাঁশিঝঙ্কার।

বেসেছি বেসেছি ভালো এ-ভুবন—বরে তারি পেয়েছি-যে পরশ তোমার।
যে-ধুলা ধরেছে হৃদে চরণচিহ্ন তব—সেথাই মীরার অভিসার।

# बरना

तुम दरसकि स्वाती बूँद पिला,
अब मोहन क्यों तरसाते हो ?
मैं मिलन-झकोरे भूल चुकी
अब विरहा-अगन जलाते हो ।।

मैं गगनमें प्रेमघटा बन खोजूँ
आश किरन बन आते हो ।
पर झूमके चरन जो छूने आऊं
दामनमें छुप जाते हो ।

तुम अंतर बसते हो मोहन,
पर दूरभि रहना चाहते हो ।
बल अबलाके घनश्याम तुम्हीं
फिर बल किसका अजमाते हो ।।

प्रभु किया भला नित लागे तेरा
तुम हर रूपमें भाते हो ।
ये दासी मीरा सदा सुखी है
तुम जो नाथ कहाते हो ।।

# বরণ

শান্তির বিন্দুধারা সম দিয়ে
দরশন—কেন রাখো তৃষায় ?
মিলনে-ঝুলনে দুলায়ে—দাহন
করো বিরহের দুখশিখায় ।

আশার কিরণরূপ ধ'রে আসো
ধাই নভে প্রেমমেঘপাখায় ।
পায়ে যবে চাই ছুঁতে শ্রীচরণ
দিনমণি ঘনঘোরে লুকায় ।

অন্তরবাসী হ'য়ে হে মোহন,
চাও কেন দূরে রহিতে হায় ?
অবলার বল হয়ে ওগো ছল,
আসো কার বল-পরীক্ষায় ?

প্রতি লীলা ভালোবেসেছি তোমার,
প্রতি লীলা আলো তোমারি ভায় ।
দাসী মীরা রবে সদা সুখী বরি'
নাথ বলি' যারে চিনালে তায় ।

# दासकी दासी

पिया मिलावे मोको जो—तिसपे बलिहारी जाँई।
मैं तो नगर नगर फिर हारी—प्रीतम मिलयो नाहीं॥

देखो हरिसों और न मैं—रह दूर बसे मन माहीं।
चरनधूलसे मांग भरूँ मैं—मिले जो मोको साँई॥

ओस बिना ज्यूँ कलियां प्यासी, मोहन बिन कुमलाई।
चातकसी तरसूँ प्रभु बिन, पा दरसन तपत बुझाई॥

सद्गुरु दयासे प्रीतम पाऊँ—और न कोई ठाँई।
मीरा दासनकी दासी प्रभु, जनम जनम शरनाई॥

# अँधियार

आवत नाहीं चैन पिया अब आवत नाहीं चैन।
कल न परत पल विसरो न मोहे,
कित देखूं कित पाऊँ तोहे,
मन नहिं धरता धीर पिया बिन बरसन लागे नैन॥
शरनागतके नाथ कहावो,
अपने नामकि लाज बचावो,
अंतरयामी! अब तो आवो सुन लो जी की बैन॥
सपने पायो धेनु चराते,
जमुनातटपर रास रचाते,
मीराके प्रभु बिनति सुनो ये—कबहुँ न बीते रैन॥

## দাসের দাসী

প্রিয়েরে যে দেবে এনে—তরে তার সকলি ছাড়িতে পারি।
যার দরশন তরে বৃথা মীরা দেশে দেশে অভিসারী।

সে যে অতুলন—যত দূরে যাক্, রবে অন্তরচারী
রিলাবে যে তারে—সিঁথির সিঁদুর করি' পদধূলি তারি।

নীর বিনা ঝরে কুঁড়ি, শ্যাম বিনা ঝরে হিয়া-রাধা প্যারী।
চাতকের বঁধু মেঘসম শুধু সে আমার তৃষাহারী।

পায় নি যে গুরুকৃপা—তারে কৃপা করে না সে-কাণ্ডারী।
যে তাহার দাস—জনম জনম দাসী রবে মীরা তারি।

## আঁধার

নাই শান্তির লেশ প্রিয়তম, এ-ব্যথার কোথা পার ?
ভুলিতে পারি না চিরসুন্দরে,
দেখিতে দুরাশা জাগে অন্তরে,
মানে না যে মন মানা, প্রিয় বিনা বরষে নয়নধার।
'শরণাগতের নাথ'—নিলে নাম,
সে নামের মান রাখো রাখো শ্যাম !
অন্তরযামী ! এসো কাছে, শোনো প্রাণের কথা আমার।
স্বপনে দেখেছি তোমারে গোপাল,
যমুনার তীরে রাসের রাখাল,
মীরার মিনতি রাখো—এ-স্বপন ভাঙে না যেন গো আর।

# अभेद्

धीरे धीरे मेरे मंदिरमें कौन आया !
गहरी थी नींद सोयी किसने ये आ जगाया !

पवनका इक झकोरा संदेश उसका लाया !
बंसीकि धुनसे आके हल्केसे पट हिलाया !

पलकोंने चिक उठाई नैनन दिया जलाया !
प्रानोंने राह दे दी आसनपे ला बिठाया !

"हलचल ये दिलमें कैसी ये कौन मोहे भाया !"
मनने ये चुपके सोचा आंखोंने कह सुनाया !

अनजान था मुसाफ़िर धीमेसे मुस्कराया !
उसने हँसीसे मानो पर्दासा इक उठाया !

भूला हुआ जमाना सखी, फिर याद आया।
मधुबनमें करते लीला, मोहनको मैंने पाया।

हाथ मुरलि, गल माला, सरपे मुकुट सुहाया।
राहीकि फिर जगहपर गुरूका प्रकाश आया।

बस रंग ही जुदा थे इक प्रान थे वो काया:
सब मिट गया अंदेशा मीराने सर झुकाया॥

# অভেদ

এলো মন্দিরে আমার সে কে মৃদুসঞ্চারী গোপনে !
আমারে জাগালে কে সে অঘোর তন্দ্রাগভীর লগনে ?

বারতা কাহার হিল্লোলিয়া এল ভেসে সখী, পবনে ?
দুয়ার আমার সাবধানে কে খুলিল বাঁশরী-রণনে ?

আঁখিপল্লব আড়াল তুলি' জ্বালিল শিখা কে লোচনে ?
প্রাণেরে আমার দেখায়ে দিশা বসালো আসনে যতনে ?

শুধালো মন : "কে চঞ্চলতা আনিল হৃদয়-কাঁপনে ?"
আঁখি চমকিল : "অতুল রূপে ভাতিল কে হেন নয়নে ?"

অচিন অতিথি উঠিল যেন মৃদু হাসি' হেন বচনে !
মনে হ'ল দিল সরায়ে এক যবনিকা সেই দোলনে !

ভুলে-যাওয়া কোন্ দিনের কথা এল ফিরে সখী, স্মরণে :
মিলিতাম যবে মধুবনে লো, রঙিনের রাস-মিলনে ।

মুরলী-অধর, শিখিচূড়া-সে মালিকাকণ্ঠ মোহনে
দেখিলাম নব রূপান্তরে লো, পান্থে গুরুর বরণে ।

গুরু নাথ ভেদ বাহিরেই—এক আলো ভায় দুই দীপনে !
সংশয় সব মিটালো পলে মীরা নমে শির চরণে ।

# सहारा

एक तुम्हारी आस है मोहे एक तुम्हारी आस।
आस पराई करूँ न मोहन मोहे शरनकि प्यास॥

बल निर्बलके धन निर्धनके हो अनाथके नाथ।
तात मात तुम संग सहेला तुम ठाकर तुम साथ॥
सुख दुख प्रीतम तुम्हें ध्यायें कबहुँ न भये निरास।
एक तुम्हारी आस है मोहे, एक तुम्हारी आस॥

रूपहीन गुणहीन सही मैं कैसो भाग है पायो।
सुवर्ण हरि गुरु पारस मेरो मो पी रंग रंगायो॥
जब मीरा चरनन संग लागी भयो है कारज रास
एक तुम्हारी आस है मोहे एक तुम्हारी आस॥

# मुक्ति

को नहिं रोकनहार पियाघर मीरा आज चली।
जगतरीत कुलकी मर्यादा बन कर होम जली॥

पलमें बंधन टूट गये सब बिसरी बुरी भली।
इक अभिलाषा पिया मिलनकी ढूंढे गली गली॥

प्रेमलगनकी लागी ज्वाला—झलक न जाये झली।
दिव्यरसकि वह निकली धारा, रोके कौन बली॥

बहु पावत है मीत राज सुत धन संतोष रली।
दुर्लभ पावे शरन हरीकी खिले जो भाग्यकली।

## অবলম্বন

রহি শুধু তব ভরসায় প্রভু, শুধু তব ভরসায়।
আর কারো নয়—তোমারি শরণ-তৃষা বহি বসুধায়।

অবলের বল, নিঃস্বের মণি, অনাথের একনাথ!
তুমি পিতা মাতা বন্ধু দেবতা—আছ জানি সাথে সাথ।
দুঃখ সুখের ধ্যান তুমি যার—মজে সে কি নিরাশায়?
রহি শুধু তব ভরসায় বঁধু, শুধু তব ভরসায়।

রূপহীনা গুণহীনার ভাগ্য এ কী—সে পেল মধুর
হরি হেম, গুরু পরশমণি—যে রঙালো রঙে বঁধুর?
চরণার্থিনী মীরার জন্ম সফল তব কৃপায়।
রহি শুধু তব ভরসায় প্রভু, শুধু তব ভরসায়।

## মুক্তি

রুধিবে মীরারে কে আজ—যবে সে প্রিয়-অভিসারে ধায়
জগতের রীতি নীতি কুল মান জ্বালায়ে প্রেমশিখায়!

ভালমন্দের বন্ধন তার কেটে গেছে লহমায়,
প্রিয়মিলনের পথদিশা প্রতি পথে আজ সে শুধায়।

এ কী অপরূপ! জ্বলে না জীবন প্রেম যবে ঝলকায়!
দিব্যরসের দুর্বার ধারা রোমে রোমে উছলায়।

ধন জন মান সুখ সন্তান বহু মিলে এ-ধরায়
শুধু যার ফোটে ভাগ্যকলি—সে হরির শরণ পায়।

# चरितार्थ

अंतरमें गोपाल, बसो प्रभु अंतरमें गोपाल !
देखे ना को, जाने ना को, छिप आना नंदलाल !
आशाका मैं महल बनाऊँ,
हिय-सिंहासन पिया बिठाऊँ,
नैनन-नीरसे चरन धुलाऊँ,
राखूं तोहे सँभाल।
कहियो ना कुछ सुनियो ना कुछ सामने रहियो लाल !
लय बंसीकी गल पहनाना,
चरन धूलका कुंकुम लाना,
हरी नाम दे मोहे सजाना
शरन मिले वरमाल।
सर्व-सुहागिन मीरा नाचे नूपुर देवे ताल ॥

# अभिलाषा

मन ! हरी-मिलनका चावो मो अब हरीमिलनका चावो ॥

कुँइ तो चंदा संग राची नित कुंज मिले दरियाओ।
मैं ही क्यों प्रीतम बिन तरसूं—कबहूँ दरस दिखावो ॥

चंदा तेरी आरति पल छिन दुख राहूसे पाओ।
ऐसो गहन लगो बिरहाको अंग अंग दिया जलावो ॥

बिन माँगे तो सब पायो प्रभु माँगूं तो तरसावो।
मीरा तुम बिन और न चाहे—अपनी शरन लगावो ॥

## চরিতার্থা

অন্তরে হে গোপাল, থেকো তুমি অন্তরে হে গোপাল
দেখিবে না কেহ, জানিবে না—এসো নিভৃতে নন্দলাল
আশার নিলয় নির্মাণ করি'
হৃদয়-সিংহাসনে লব বরি',
নয়নের নীর চরণে নিঝরি'
রাখিব নিরালে লাল!
নয়নের মণি নয়নে আমার রাজিবে—নাশি' আড়াল।
কণ্ঠের হার হবে বাঁশিসুর,
পদধূলি তব সিঁথির সিঁদুর,
হরিনাম নামাবলী সুমধুর,
শরণ লভি' দয়াল!
সুভাগিনী মীরা নাচিবে শুনিয়া নীল নূপুরের তাল

## একান্তা

হরির মিলন চায় শুধু মীরা হরির মিলন চায়।

সারস সে পায় সরসীরে, বঁধু চাঁদে কুমুদিনী পায়
শুধু কি মীরাই রবে প্রিয়তম-দরশন-পিপাসায়?

রবিশশীর সে-ব্যথা পলতরে রাহুর অধীনতায়!
মীরার বিরহ দহে তার প্রতি অঙ্গ তাপশিখায়!

না-চাহিতে পেয়েছিল যে সকলি—চাহিয়া জ্বলে তৃষায়।
তোমা বিনা মীরা নয় কারো আশী—শরণ দাও কৃপায়।

# तारक

सुनसान सहराओंमें...अनजानसि राहोंमें...
भूले हुए राहीको...
गुमराह घटाओंने...
ये किसके इशारेपर...बिजली कि चमक देकर
पहुँचा दिया छावोंमें...
गुमराह घटाओंने. !

सागरमें तूफानोंसे...भँवरोंके वहानोंसे...
डोली हुई नैयाको...
लहरोंके बहानोंसे...
ये किसने बचा डाला...साहिलसे लगा डाला...
रहमतके तरानोंसे...
लहरोंके बहानोंसे।

जीवनके झमेलेमें...दुनियांके मेलेमें...
राहबर है कोइ मेरा...
हमदम है अकेलेमें...
तिनका मैं हो करके...साथी तुम्हें खो करके...
बह जाउं न रेलेमें
दुनियांके झमेले में।

# তারক

এই গহন মরুভূমিতে কে সে...এক অচিন অজানা পথশেষে...
আজ পথভোলা পথচারিণীরে...
কালো মেঘের ঘনঘটায় হেসে...
জ্বালি' বিদ্যুৎচমক দোদুলে...দিল দিশা এক ছায়া-উপকূলে...
আলো-নন্দিত ইশারায় ভেসে...
কালো মেঘের ঘনঘটায় হেসে !

ভব-সাগরে তুফান-রলরোলে...গাঢ় আবর্ত-কলকল্লোলে...
তরী উধাও যখন দিশাহারা...
সেই উত্তাল তরঙ্গদোলে...
এসে রক্ষা কে করিল আমারে...কূল মিলালো গো অকূলপাথারে...
তার করুণাকান্ত হিল্লোলে...
সেই উত্তাল তরঙ্গদোলে !

এই জীবনের অশান্তিমাঝে...বহুবিচিত্র ধরণীর সাজে···
কোন্ দিশারি নিরালে দিল দেখা...
প্রতি নিশ্বাসে যে নিতি বিরাজে !...
আমি তৃণসম চলেছিনু কাঁদি'...যবে হারায়ে তোমারে চিরসাথী...
দিল ঠাঁই সে কে—আজো চিনি না যে...
প্রতি নিশ্বাসে যে নিতি বিরাজে !

# अभिसारिका

गिरधरके घर जाउँ सखी मैं, मोहनके घर जाउंगी।
वह् तो मेरो साँचो प्रीतम, उन बिन और न चाहुंगी॥

मिलो कलंकसो झूमर बनयो माथेका सिंगार।
मोहकि बेड़ी झाँझर हो, बजि नूपुरकी झनकार॥
पी कारन सब झेलुंगी, सब खोकर पीको पाउंगी।
गिरधरके घर जाउँ सखी मैं, मोहनके घर जाउंगी॥

भवसागरमें जीवन नैया, प्रेम बने पतवार।
पिया मिलनको चली बावरी, सूझे आर न पार॥
तूफानोंसे खेलुंगी मैं—लहरोंके संग गाउंगी।
गिरधरके घर जाउँ सखी मैं, मोहनके घर जाउंगी॥

चुभते काँटे लाल रंगुंगी, पथपे दुंगि बिखार।
देखके कोइ प्रेमपुजारी राह पाये किसिबार॥
आप चले आये पी मिलने—ऐसी प्रीत लगाउंगी।
गिरधरके घर जाउँ सखी मैं, मोहनके घर जाउंगी॥

# অভিসারিকা

গিরিধারী মনোমোহনের ঘরে যাব সখী, অভিসারে
চাই না সে বিনা আর কারে—জানি প্রিয়তম শুধু তারে

কলঙ্ক হ'ল সিঁথির সিঁদুর, মাথার মণি শোভার।
মোহশৃঙ্খলো হ'ল কিঙ্কিণি—পায়ে পায়ে ঝঙ্কার।
তার তরে সয় সকলি—হারায়ে সকলি জিনিব তারে।
গিরিধারী মনোমোহনের ঘরে যাব সখী, অভিসারে।

এ-ভব-সাগরে জীবন—তরণী, প্রণয়—কর্ণধার।
প্রিয়ের মিলন-আকুলা চায় না কারো পানে ফিরে আর।
তুফানেরো সাথে খেলিব—উধাও ঢেউ সাথে গাহিয়া রে।
গিরিধারী মনোমোহনের ঘরে যাব সখী, অভিসারে।

বিঁধিলে কাঁটা সে-রক্তে আঁকিব চিহ্ন পথে আমার,
দেখি' যারে পরে প্রেমের পান্থ দিশা পাবে পথে তার।
বেসে ভালো তারে আনিব টানিয়া, আড়াল মানিব না রে
গিরিধারী মনোমোহনের ঘরে যাব সখী অভিসারে।

# विरहिणी

काह् करूँ कित जाउँ पिया बिन, काह् करूँ कित जाऊँ ?
अंग अंग तरसे हरीमिलनको किस बिध कल नहिं पाऊँ।

कजरे नैनमें मोती मानो कारी रैनमें तारे।
भोर भये वह तो छिप जायें ये चिरसाथ हमारे।
विरहन बदली अँसुअन जल ले पी पर जा बरसाऊँ।
काह् करूँ कित जाउँ पिया बिन काह् करूँ कित जाऊँ ?

राह् कि माटी जो मै होती, दुर्लभ होते ये भाग।
आते जाते दरसन पाती, चरनसुँ जाती लाग।
मुख ना बोलूँ, मनमें रोलूँ, दुख मै किसे सुनाऊँ ?
काह् करूँ कित जाउँ पिया बिन काह् करूँ कित जाऊँ ?

पवन झकोरा जो मै होती, पी संग करति कलोल।
चूम श्यामका मुख धीमे बनती मुरलीके बोल।
मीरा प्रभु बिन भई बावरी, कैसे धीर बँधाऊँ ?
काह् करूँ कित जाउँ पिया बिन काह् करूँ कित जाऊँ ?

# বিরহিণী

কোন্ পথে সখী মিলিবে বঁধুয়া কোন্ আকুলতা-সাধনে ?
শান্তি কোথায় ?—প্রতি তনু-অণু চায় যে তাহার মিলনে।

কালো চোখে জল ছলছলে—যেন কালো রজনীর তারা :
পোহালে নিশীথ মিলাবে তারকা—অশ্রু দিবে পাহারা।
গলায়ে বিরহমেঘ আঁখিনীরে ঝরাব তাহার চরণে।
কোন্ পথে সখী, মিলিবে বঁধুয়া, কোন্ আকুলতা-সাধনে

পথের ধুলাও হ'লে—সে-ভাগ্য গণিতাম বহুদুর্লভ,
দেখিতাম নিতি সে-পান্থে, চুমিতাম সে-চরণ বল্লভ,
মুখে নাই কথা, মনে কাঁদি, রাখি বেদনা মৌন-গহনে :
কোন্ পথে সখী, মিলিবে বঁধুয়া, কোন্ আকুলতা-সাধনে ?

সমীরণদোলা হ'লে—সাথে তার করিতাম কলকল্লোল,
চুম্বিয়া তার মুখ হ'তাম লো তার মুরলীর মধুবোল।
বঁধু বিনা আজ মীরা উদাসিনী ধৈরয ধরে কেমনে ?
কোন্ পথে সখী, মিলিবে বঁধুয়া, কোন্ আকুলতা-সাধনে ?

# चिर साथी

सुनी न मोरी बात पियाने सखी सुनी नहिं बात।

बैरिन हो गयि रात सखी पी एक सुनी नहिं बात।
मुख नहिं बोले द्वार न खोले दिसना लगी प्रभात।

जल बिन कोंइ मेह बिन खेती ज्यों चंदा बिन रात
विफल बिना हरि जीवन ऐसा प्रेम-कली कुमलात।

बीचि तरंगसुँ, हृदय उमंगसुँ, फूलसुँ रंग सुहात।
मीरा यूँ हरि नामसुँ राची सिमर सिमर सुख पात।

जगकी निंदा उपमा झूठी—काहे मन भरमात?
पावमान है शरन गुरूकी जनम मरन दुख जात।

# अधीरा

बीते नाहीं रैन पिया बिन... अब दिन बीतत नाहीं।
पंथ निहारूँ साँझ सकारे...
भोर भई प्रभु, गिन-गिन तारे...
दूखन लागे नैन पिया बिन... अब दिन बीतत नाहीं।।
मन हर लीनो मुरलि बजाके...
नैन फिराये नैन लगाके...
कासे कहूँ ये बैन पिया बिन... अब दिन बीतत नाहीं।
निसदिन विरहा अगन जलाये...
प्रभु बिन ये जीवन ना भाये ...
मीराको ना चैन पिया बिन... अब दिन बीतत नाहीं।

# চিরসাথী

শুনিল না বঁধু কোনো কথা সখী, কাটিল বিষাদ রাত।
নিশা হ'ল সখী বৈরী আমার—শুনিল না কথা নাথ!
কহিল না কথা, খুলিল না দ্বার, ব্যথার এল প্রভাত।

জল বিনা কুমুদিনী, মেঘ বিনা মাটি, নিশা বিনা চাঁদ,
প্রেমকলি ঝরে বিফল—যেমন প্রাণ বিনা প্রাণনাথ।

ঢেউ সাথে গতি, হিয়া সাথে আশা, রঙ কুসুমের সাথ,
মীরা চায় শুধু হরিনাম সাথী—স্মরণের সুখসাধ।

মিথ্যা ভবের স্তুতি ও নিন্দা, আনে নিতি পরমাদ,
গুরুর পাবন শরণে—জনমে মরণে মিলে প্রসাদ।

# অধীরা

বঁধু বিনা রাতি মরে গুমরিয়া...কেমনে কাটিবে দিন?
পথ পানে চাই...কোথা চিতচোর?
গুনি' তারা প্রভু, নিশি হয় ভোর!
বঁধু বিনা ওঠে নয়ন ব্যথিয়া...কেমনে কাটিবে দিন?
মুরলী বাজায়ে হরি' প্রাণমন,
নয়ন মজায়ে ফিরাও নয়ন,
বঁধু বিনা কারে বলিব কাঁদিয়া...কেমনে কাটিবে দিন?
বিরহ-অনল জ্বলে অনুখন···
নাথ বিনা ধরি কেমনে জীবন?
বঁধু বিনা মীরা পুছে উছসিয়া...কেমনে কাটিবে দিন?

# प्रीत

प्रीत नहीं है खेल सखी री, खेल नहीं है प्रीत।
राह साँकरी प्रेमनगरकी—कठिन मिलनकी रीत।

लोकलाज तज जग बिसराके...
उठना पग पग ठोकर खाके...
आश न टूटे आश न पाके...प्रभु जावे है जीत।।

मीरा आई गुरू शरनमें
भली बुरी सब सौंप चरन में
टेक तिहारी जनम मरनमें पायो मनका मीत।।

# अरज़

फिर सपनोंमें क्यों आते हो?
क्यों मुरली बजा फिर पीर जगा प्रभु भूले राग सुनाते हो?

तुम प्रेमसुधाके हो सागर मै जनम जनमकी प्यासी हूं।
मन व्याकुल है तरसत नैना, तुम दूर खड़े मुसकाते हो।

तुम नील गगन में हूँ बदली: प्रभु छोड़ तुम्हें मैं जाउँ कहाँ!
जी भर आया बंध टूट गये, छलिया हो हाथ न आते हो!

मीराके मोहन निर्मोही तुम रूठे बिधना रूठ गई।
प्रभु बहुत भई मै हार गई, अब आवो क्यों तरसाते हो?

# প্রেম

প্রেম খেলা নয় নয় সখী, খেলা নয় প্রেম-পরিচয়।
অগম প্রেমের পথ—মিলনের রীতি তো সহজ নয়।
লোক লাজ ছাড়ি' জগৎ ভুলিয়া
পড়িলে চলিতে হবে যে উঠিয়া,
আশা বিনা বুক আশায় বাঁধিয়া, জানি'—হবে তাঁর জয়
মীরা আজ এল গুরুর শরণে
ভালো ও মন্দ সঁপি' শ্রীচরণে,
তাঁরি ভরসায় জনমে মরণে—হবে আঁখি-বিনিময়।

# অনুরোধ

কেন ফিরে ফিরে আসো স্বপনে ?
কেন বাঁশিসুরে ব্যথা জাগায়ে শোনাও ভোলা রাগ সুখ-স্মরণে ?

তুমি অমৃত-প্রেমের সিন্ধু, আমি যে জনম জনম পিয়াসী।
আঁখি তৃষিত, ব্যাকুল অন্তর যবে, দূরে থেকে হাসো কেমনে ?

তুমি নীলাকাশ, আমি মেঘ, সে-কোথায় যাব বলো ছেড়ে তোমারে
বাঁধ ভেঙে ভেসে যায় হিয়ার দুকূল, তবু দূরে থাকো ছলনে !

হয় নিয়তি বিরূপ—তুমি যদি হও বিমুখ, মীরার বঁধুয়া।
হার মেনেছি যখন—কেন আর প্রভু, রাখো বিরহের তাপনে ?

# अनुयोग

कहो तो, तुम्हें भी कभी याद आयें:
ये सावन कि झड़ियां, ये चंचल हवाएं....
ये नीले हिंवोलेमें ऊदी घटायें....
तराने ये झरनोंके... कोयल कि आहें...
तुम्हारे बिना श्याम यह भी न भायें...
कहो तो, तुम्हें भी कभी याद आयें?

कहो तो, तुम्हें भी कभी याद आयें:
ये तारों कि चुनरी ले दुल्हन सि रातें...
ये मदहोश कलियों से भँवरों कि घातें..
ये सखियों कि टोली तुम्हारी हि बातें...
तुम्हारे बिना श्याम, यह भी न भायें...
कहो तो, तुम्हें भी कभी याद आयें?

कहो तो तुम्हें भी कभी याद आयें:
न भूले तुम्हारा व पनघट पे आना...
अमर राग माधो व मुरली पे गाना...
व प्रानोंके तालों पे नूपुर बजाना...
तुम्हारे बिना श्याम हम भी न भायें...
कहो तो, तुम्हें भी कभी याद आयें?

# অনুযোগ

বঁধু, বলো তো, আসে সে-সব কথা ফিরে কি তব স্মরণে ঃ
সেই শ্রাবণ রাতে অঝোর ধারা চঞ্চল সে-পবনে ?
ঘন পিঙ্গল সে-জলদে নীল হিন্দোলের ঝুলনে ?
সুখ- নির্ঝরের সে-কলগান পিকের তৃষা-কূজনে ?
বিনা তুমি যে-রূপলীলায় কারো জাগে না মন কাঁপনে ঃ
বঁধু, বলো তো, আসে সে-সব কথা ফিরে কি তব স্মরণে ?

বঁধু, বলো তো, আসে সে-সব কথা ফিরে কি তব স্মরণে ঃ
সেই চুমকিতারা-ওড়নাপরা নিশাবধূর চাওয়া,
সেই আধেক-জাগা কলির বুকে অলির গান-গাওয়া,
তব স্মৃতির তরী সখীদের সে-কথার ঢেউয়ে বাওয়া,
বিনা তুমি যে-রূপলীলায় কারো জাগে না মন কাঁপনে ঃ
বঁধু, বলো তো, আসে সে-সব কথা ফিরে কি তব স্মরণে ?

বঁধু, বলো তো, আসে সে-সব কথা ফিরে কি তব স্মরণে ঃ
সেই যমুনাকূলে তোমার রাস অবিস্মরণীয় !
সেই অমর-রাগ-আলাপ, ওগো মুরলী-কমনীয়,
প্রতি প্রাণের তালে বাজিত তব নূপুর যবে প্রিয় !
বিনা তুমি যে-রূপলীলায় মোরা মুরছি আজ বেদনে ঃ
বঁধু, বলো তো, আসে সে-সব কথা ফিরে কি তব স্মরণে ?

# बद्‌रिया

अब घर आवो घनश्याम, बदरिया बरसन को आई।
हैं भीजे मोरे नैन ये तेरी याद पिया लाई॥

झूम प्रेम में डारी डारी,
गले मिले हैं हो मतवारी,
कूक रही है कोयल कारी,
हरी इसे भि आश तिहारी,
हैं सखियां देखें, बाट उदासी, मधुबन है छाई।
अब घर आवो घनश्याम, बदरिया बरसन को आई॥

बरखासे बूँदन हार लिया,
प्रभु झलक रहा बिजरिका दीया,
सुन बिनती—आ जा साँवरिया,
है कमल-सिंहासन सजा पिया,
ना पावे मीरा चैन हरी बिन बरखा ना भाई।
अब घर आवो घनश्याम, बदरिया बरसन को आई॥

# বাদল

গৃহে এসো হে আমার ঘনশ্যাম, যবে বরষে বাদলধারা।
ওঠে উথলি' নয়ন—স্মৃতি তব যবে আবে বহি' বঁধু তারা।

তব প্রেমে শাখাদল হ'ল যে উতল,
নেচে ওঠে শুনে মেঘের মাদল,
কোকিল হ'ল যে কুহু-উচ্ছল,
তব আশে হরি, সাজে চলাচল,
ব্রজসখী শুধু পথ চেয়ে রয়, মধুবন দিশাহারা।
গৃহে এসো হে আমার ঘনশ্যাম, যবে বরষে বাদলধারা।

দেখ, বরষা গাঁথিল কত জলহার,
ঝলকে বিজলিদীপ অনিবার,
এসো কাছে, বোসো—মিনতি মীরার—
কমল-সিংহাসনে হে তোমার,
তুমি বিনা সবি আঁধার—মেঘে না ফুটিলে তব ইশারা।
গৃহে এসো হে আমার ঘনশ্যাম, যবে বরষে বাদলধারা।

# साधना

याद तुमको कभी मेरी नहीं आती ?
असर पूजा नहीं इतना भी दिखलाती !

दरद चाहत मे इतनी भी नहीं मेरे
सदा दिलकी तभी तुम तक नहीं जाती !

तुम्हें पाया अगर तुममें तो क्या पाया !
निगाहें क्यूं तुम्हें हर सू नहीं पाती !

वही मधुबन वही लीला वही तुम हो,
बजे मुरली सुनी प्रभु क्यूँ नहीं जाती !

झुके जो ना खुदी मेरी मिटा डालो,
प्रेम वीना नहीं वो सुर मे पी, गाती।

# वेदना

प्रीत किये दुख होये सखी रि प्रीत किये दुख होये।
नैनन जल से भीजे आँचल पीर न मन की धोये।

हरी मिलन की रीत नियारी,
कठिन मिलत है हृदयविहारी,
जीते वह जो आपा हारे वह पावे जो खोवे।

सखी, प्रेम है खेल नहीं है,
दूई है तो मेल नहीं है,
भाव तोल ना मीरा जाने, हरि भावे सो होये।

# সাধনা

ভুলেও কখনো কি আমার কথা প্রভু জাগে না মনে ?
সাধিয়া এত তবু পাব না ঠাঁই কি গো তব স্মরণে ?

চাওয়ার বেদনা কি এতই ক্ষীণ তবে আমার বঁধু ?
আমার ডাক তাই পারে না উপনীতে তব চরণে ?

তোমারি মাঝে শুধু তোমারে পেলে লাভ কী তায় বলো ?
প্রতি অণুর মাঝে তোমারে দেখিব হে কবে নয়নে ?

সেই যমুনা, লীলা সেই তো, লীলাময় সেই তো তুমি,
মুরলী আজো গায়, শুনি না তবু বলো কেন শ্রবণে ?

ইচ্ছা যদি মোর না হয় নত—তারে লুপ্ত করো।
প্রেমবীণা কি তুমি আমি এ-দুই সুরে বাজে ভুবনে ?

# বেদনা

ভালোবেসে শুধু ব্যথা পাই সখী, পাই ব্যথা বেসে ভালো।
আঁখিনীরে হয় সিক্ত আঁচল, মোছে না মনের কালো।
অপরূপ বঁধুয়ার প্রেমরীতি,
বহুদুর্লভ হৃদয়-অতিথি,
হার মেনে শুধু লভি জয়, পায় সে-ই—যে সব হারালো।
প্রেম নাম যার—সে তো খেলা নয়,
তিল-ব্যবধান সে যে নাহি সয়,
জানে না তো মীরা ভাবনা বিচার—তারি ভাব বাসে ভালো।

# हरिनृत्य

मैं गिरधर आगे नाचुंगी मनमोहन आगे नाचुंगी।
प्रेम कि पायल संत ताल दें हरी नाम सूं नाचुंगी,
मनमोहन आगे नाचुंगी ।।

मैं शाम नाम की जाचक हुंगी गली गली पी जाचुंगी।
घूंघट के पट खोल आज बन प्रेम पुजारिन नाचुंगी,
मनमोहन आगे नाचुंगी ।।

मैं गुरुचरन की धूली हुंगी तो ही हरि रंग राचुंगी।
जनम जनम की टूटी मीरा जोड़ पिया संग नाचुंगी,
मनमोहन आगे नाचुंगी ।।

# लूट

मुरली बजा के लूट लिया—तू ने क्या किया?
दिल ही में आ के लूट लिया—तू ने क्या किया?

सपना सा बन के आये थे जीवन हि बन गये!
जीवन बसा के लूट लिया—तू ने क्या किया?

दिल को लगा के शाम तुम ने दिल्लगी करी!
कैसी अदा से लूट लिया—तू ने क्या किया?

मधुबन में बन के आये थे मोहन, बहार तुम।
गुलशन से जा के लूट लिया—तू ने क्या किया?

# হরিনৃত্য

আমি প্রিয়ের নয়নতলে নাচিব উছলি' মন-
মোহনের আঁখিতলে নাচিব।
প্রেমের নূপুরতালে দেরে তাল জনে জনে,
হরির প্রণয়দোলে নাচিব।
মন- মোহনের প্রেমদোলে নাচিব।

আমি বঁধুর মধুনামের যাচিকা হব লো আজ,
পথে পথে শুধু তারে যাচিব।
অবগুণ্ঠন নয় নয় আর—হ'য়ে প্রেম-
পূজারিণী অভিসারে নাচিব।
মন- মোহনের প্রেমদোলে নাচিব।

আমি গুরুচরণের ধূলি হ'য়ে হরিরঙ্গের
উল্লাসে আজ সখী মাতিব।
জনম জনম বহিয়াছি যত বন্ধন—
সব টুটি' প্রিয় সাথে নাচিব।
মন- মোহনের প্রেমদোলে নাচিব।

# অপহৃতা

তুলি বাজায়ে মুরলী মজালে সকলি...এ কী লীলা ছলনা!
এসে হৃদি বিহ্বলি' যাও তারে দলি'...এ কী লীলা বলো না!

এসে স্বপনের রেশে বঁধু, ভালোবেসে বসিলে জীবন জুড়ে।
পরে জীবন-বিভবও নিলে কেড়ে—তব এ কী লীলা বলো না!

প্রাণে জাগায়ে প্রণয়, হে শ্যাম নিদয়, এ কী পরিহাস হায়!
কোন মাধুরী ছন্দি' করিলে বন্দী...এ কী লীলা বলো না!

তুমি রচি' মধুবনে বসন্ত-স্বনে বিছায়ে মোহন মায়া
সেই ফুলমেলা বরি' পরে যাও সরি'...এ কী লীলা বলো না!

# निठुर

मोसे काहे को नैन मिलाये हरी,
अब नैन फिरा मुख मोड़ो क्यों ?
चित डोल रहा—अखियाँ हैं भरी
प्रभु, प्रीत लगा अब तोड़ो क्यों ?

मैं पथिक अदान हूँ द्वार पड़ी,
मोहे बालक जान सँभाल हरी !
लाखों अवगुन गुन एक यही
मो शरन लगा अब छोड़ो क्यों ?

सुन शोभा इस दरबार कि मैं,
तन मन धन आई वार के मैं,
जल पंख गये इस दीपक पर
हो आड़ में ओढ़नी ओढ़ो क्यों ?

दासी बन सेवा करूँ सभी,
जी की भी हुक कहूँ न कभी।
मोहे चरनन संग लगा लो प्रभु,
मेरा विरहा से नाता जोड़ो क्यों ?

# নিষ্ঠুর

( মিশ্র লঘুগুরু ছন্দে )

নয়নে প্রেমনয়ন মিলায়ে হরি,
সহসা কেন আজি ফিরালে আনন ?
মন চঞ্চল—অশ্রু ঝরে নিঝরি'...
কেন বাঁধি' প্রণয়ে টুটিলে হে বাঁধন ?

দেখ দ্বারে তোমার অনাথ পথিক,
শিশুরে করো শান্ত শ্রীকান্ত, ক্ষণিক।
অপরাধ অগাধ দয়াল ক্ষমি'
এনে শরণে বিদায় দিতে চাহ এখন ?

শুনি' নন্দন তব চিরসুন্দর নাথ,
সঁপিতে তনুমনধন জাগিল সাধ,
দহি পর্ণযুগল তব স্বর্ণশিখায়
করো গুণ্ঠিত বঁধু তব দীপ্তি মোহন।

মীরা দাসী একান্ত তোমারি প্রভু !
বেদনা কহিবে না সে কারে কভু।
চাই চরণসঙ্গ যবে, মিলনপথে
আনো বিরহব্যথা—তব লীলা কেমন ?

## शरणागता

याद तिहारी ओ गिरधारी बिसरत ना बिसराये।
साँझ सकारे नैन हमारे रहते आस लगाये।
सांवरि सूरत मनहर मूरत गल बिच माल सजाये।
मुरलि बजाई रास रचाई नुपुर चरन सुहाये।

कहत पुरानी लोग कहानी सपना कोई बताये।
तुम थे तुम हो जाने प्रभु सो बड़े भाग जिन पाये॥
दासी मीरा भई अधीरा तुम बिन कल ना भाये।
शरन तिहारी कुंजविहारी जनम जनम हम आये॥

## चिरंतन

तुम्हें बिसारूँ क्यों जीऊँ हरि, तुम्हें विसारुँ न जीऊँ!

मेरे तो प्रभु मीत तुम्हीं हो,
जीवन में संगीत तुम्हीं हो,
प्रीतम तुम हो, प्रीत तुम्हीं हो, तुम्हें विसारुँ न जीऊँ।

नैनन में प्रभु तुम ही ज्योति,
सीप पिया मैं, तुम हो मोति,
गुरू चरण बिन गति नहिं होती, तुम्हें बिसारुँ न जीऊँ।

भवसागर में डोले नैया,
तुम बिन मेरा कौन खिवैया?
जगतारण गोकुलके बसैया, तुम्हें बिसारुँ न जीऊँ॥

## শরণাগতা

হে মনোমোহন, তোমার আনন ভুলেও ভোলা কি যায় ?
রজনীবিহান তৃষিত নয়ান চেয়ে রয় দুরাশায়।

শ্যামল মুরতি, অপরূপ জ্যোতি, শ্রীকণ্ঠে মালা ভায়।
বাজায়ে মুরলী রাস উচ্ছলি' নূপুর প্রেমে বাজায়।

অতীতের কথা স্বপনবারতা ব'লে ওরা হাসে হায়!
ছিলে তুমি নাথ, আছ সাথে সাথ—দেখে যে করুণা পায়।

তব দাসী মীরা বিরহ-অধীরা—তোমা বিনা মুরছায়,
জনম জনম তোমারি পরম শরণ শুধু সে চায়।

## চিরন্তন

তোমারে ধরণিতলে ভুলিব কেমনে হরি ? ভুলিলে কি রবে দেহে প্রাণ ?
তুমি বিনা বন্ধু কে আছে বা আমার আর,
বেসুরা জীবনে সে কে সুরেলার ঝঙ্কার ?
প্রেম তুমি, প্রিয়তম সেও তুমি হে আমার—ভুলিলে কি রবে দেহে প্রাণ ?
নয়নে আমার রাজো তুমি নাথ চির-জ্যোতি,
অন্ধ শুক্তি আমি, তুমি শ্রীকান্ত, মোতি,
তুমি গুরু, শ্রীচরণ যাঁর অগতির গতি—ভুলিলে কি রবে দেহে প্রাণ ?
টলমল করে তরী এ-ভবার্ণবে হায়!
তুমি বিনা কে আমার কাণ্ডারী ঝটিকায় ?
নিখিলতারণ যিনি শরণও তাঁহারি পায়—ভুলিলে কি রবে দেহে প্রাণ ?

# चिर सुन्दर

मधुबन में कौन छबीला सखी री, मुरलि बजाने आया?
सूनी थी जीवन वीना—कोई साज मिलाने आया!
सिर मोर मुकुट गल माला,
है नैन सखी मधु हाला,
छवि सुन्दर रूप निराला वह तो मन भरमाने आया!
जिस राग से राधा मोही,
सुन तान व सुध बुध खोई,
जिस प्रेम सा और न कोई वह ही प्रेम सिखाने आया!
जीवन की बगिया महकी,
आशा की कोकिल चहकी,
हरि प्रीत कि लौ फिर लहकी कोई ज्योत जलाने आया!

# अचंचल

चंचल मन मत भूल—हरी बिन को न सहाई तेरा।
तेरी नैनन ज्योत पिया हैं—प्रभु बिन घोर अँधेरा॥
मृग कस्तूरी बन में ढूंढे, तू खोजे प्रभु मंदर।
इत उत दोनों भागें मूरख, जाने न धन अंदर॥
हरी चरन से मिलो बावरे, काहे दुख में घेरा।
चंचल मन मत भूल हरी बिन को न सहाई तेरा॥
मोह का छाड़ किनारा, प्रेम के सागर डालो नैया।
अपने थे सो हुए पराये, अब इक शाम खिवैया॥
मान भँवर में डूब न जाना, पार पिया का डेरा।
चाहे मारे राखे स्वामी—तू गुरु घर का चेरा॥

# চিরসুন্দর

সখী মধুবনে কোন্ ভুবনমোহন উজলি' আঁধার এলো ?
ছিল বীণা যে আমার মূকঝঙ্কার, কে বাঁধিতে তার এলো
শিরে শিখিচূড়া, গলে মালা,
ছুটি আঁখিতে আবেশ ঢালা,
যার রূপে অধরাও আজা সে মোহিতে মানস ধরায় এলো !

শুনি' রাগিণী যাহার রাধা
পথে জিনিল কাঁটার বাধা,
যার প্রেমে প্রেম হয় সাধা সে-দিশারি প্রেমের দিশারি এলো !

এই জীবনে বিছায়ে নন্দন,
আশা- কোকিলে শিখায়ে বন্দন,
সে কে হরিসাধের চিরন্তন জ্যোতি জ্বালাতে অপার এলো !

# অচঞ্চল

ভুলিস না ভোলা মন ওরে, তোর নাথ বিনা নাই কোন সহায় ।
নয়নের আলো তারে বাস্ ভালো, সে-বিহনে কালো ঘোর ঘনায় ।

মৃগনাভিবাস খুঁজে মৃগ ফেরে, মন্দিরে তুই খুঁজিস কারে ?
অন্দরে আছে যে-গহন তারে বাহিরে চাহিলে মিলিবে না রে ।
শ্রীচরণে তার নে শরণ ভোলা, না থেকে বন্দী দুখকারায় ।
ভুলিস না ভোলা মন ওরে—তোর নাথ বিনা নাই কোন সহায় ।

মোহমায়াকূল বিছায়ে অকূল পাথারে প্রেমের ভাসালি তরী,
আপনার যারা হ'ল পর, আজ কাণ্ডারী তোর শুধু শ্রীহরি ।
গর্বতুফান পারালে মিলিবে পার সে-পারীর চরণছায় ।
জীবন মরণ তারি হাতে জেনে গুরুদাস হ'য়ে থাক ধরায় ।

# अविस्मरणीय

याद तेरी आ रही है—शाम से कहना सखी !
दरद बन कर छा रही है—शाम से कहना सखी !

याद तुम को सांवरे जिसकी कभी आती नहीं,
भूल कर भी वह तुम्हें तो भूल पाती ही नहीं।
दूर कोयल गा रही है—शामसे कहना सखी !
याद मुरली ला रही है—शाम से कहना सखी !

मैं तो चुप हूँ पर ये नैनाँ जो कहे जाते सभी,
दरद पहलू में दबा लूं ये छलक आते तभी।
शांत यमुना जा रही है शाम से कहना सखी !
याद तेरी ला रही है शाम से कहना सखी !

चाँद निकला तो सही, पर रैन कजरी ही रही।
नैन ज्योती शाम तुम हो, तुम बिना सूझे नहीं।
उमर बीती जा रही है—शाम से कहना सखी !
याद तेरी आ रही है—शाम से कहना सखी !

# অবিস্মরণীয়

তোমার কথা মনে আসে যে ফিরে ফিরে—
শ্যামলে গিয়ে সখী, বলিস আজ।
বেদনা হ'য়ে আছে সে যে জীবন ঘিরে—
শ্যামলে গিয়ে সখী, বলিস আজ।
ভুলেও যার কথা তোমার, ওগো প্রভু,
পড়ে না মনে আর বারেকো হায়,
পলক তরেও-যে তোমার কথা কভু
ভোলে না হৃদি তার এ-বসুধায়।
কোকিল গায় দূরে আকুলতার তীরে—
শ্যামলে গিয়ে সখী বলিস আজ।
মুরলী-স্মৃতি আসে মলয়ে ফিরে ফিরে—
শ্যামলে গিয়ে সখী, বলিস আজ।
বলিতে চাই না তো, শুধু না-বলা কথা
নয়নপথে হয় নিতি উছল,
হৃদয়ে রাখি চাপি' হায় হৃদয়ব্যথা
উথলি' ওঠে হয়ে অশ্রুজল।
যমুনা ব'য়ে যায় শান্ত মঞ্জীরে—
শ্যামলে গিয়ে সখী, বলিস আজ।
তোমার স্মৃতি আসে তারো-যে ঢেউয়ে ফিরে—
শ্যামলে গিয়ে সখী, বলিস আজ।
উঠেছে চাঁদ—তবু নিশার চোখে আছে
জড়ায়ে কাজলের অন্ধকার।
নয়নে আসে নিতি যে আলোরূপসাজে
কোথা অরুণ—বিনা করুণা তার ?
দিনের পর দিন যায় যে বিফলি' রে—
শ্যামলে গিয়ে সখী, বলিস আজ।
তাহারি কথা মনে আসে যে ফিরে ফিরে—
শ্যামলে গিয়ে সখী, বলিস আজ।

# सफलसाधन

गोविंद लीनो मोल सखी, मैं लीनो गोविंद मोल।
लोग कहें मैं पायो मेहंगा लिया तराजू तोल॥

रूप नहीं गुनहीन सखी मैं रतन अमोलक पायो।
ज्ञान ध्यान तो जानूं नाहीं—प्रेम का बाट चढ़ायो॥
छलिया को छल लीनो मैं ने, नाम उसी का बोल।
गोविंद लीनो मोल सखी, मैं लीनो गोविंद मोल॥

नैनन में अब राखूं प्रीतम, पलकों की चिक डाल।
बैरी जगत ना छीने धन ये, लूट न पाये काल॥
जनम जनम की टूटी बाँधी, मीरा कबहू न डोल।
गोविंद लीनो मोल सखी, मैं लीनो गोविंद मोल॥

# लीला

जरा तो इतना बता दो दाता, ठगी ये कैसी लगा रहे हो।
मुझी में रह कर मुझी से अपनी खोज सदा तुम करा रहे हो॥

हृदय भि तुम हो, तुम्हीं हो प्रीतम, प्रेम भि तुम ही, तुम्हीं हो प्रेमी।
पुकारता दिल तुम्हीं को क्यूं फिर, तुम्हीं जो दिल में समा रहे हो॥

प्राण भि तुम हो, तुम्हीं हो काया, नैन भि तुम हो, तुम्हीं हो ज्योती।
तुम्हीं को लेकर तुम्हीं को ढूंढूं, निराली लीला रचा रहे हो॥

भाव भि तुम हो, तुम्हीं हो रसना, संगीत तुम हो, तुम्हीं हो रचना।
स्तुती तुम्हारी तुम्हीं से गाऊँ, नयी ये रीती सिखा रहे हो॥

## সফল সাধন

নিয়েছি গোবিন্দেরে কিনিয়া সজনী, আমি গোবিন্দে কিনেছি অতুল্য।
লোকে বলে এত দাম দিবে কে অবোধ? শুধু
আমি জানি: এ নহে বাহুল্য।

নাই রূপগুণধন দুর্লভ সে-রতন
কেমনে তবুও হ'ল আমারি?
ধ্যান জ্ঞান সাধনায় জানি না কিছুই, শুধু
জেনেছি—প্রেমেরি আমি পসারী।
ছলীরই শিখিয়া ছল তারি আপনার নামে
কিনেছি নামীরে যে অমূল্য।
নিয়েছি গোবিন্দেরে কিনিয়া সজনী, আমি গোবিন্দে কিনেছি অতুল্য

নয়নে আমার রাখি' প্রাণবল্লভে আঁখি-
পল্লবে রচিব আড়াল রে!
জগৎও বৈরী হ'লে সে-ধন হবে না চুরি,
লুটিতে পারে না তার কাল রে!
বহু জনমের ক্ষতি পূরণ হ'য়েছে আজ,
তাই মীরা মিলন-প্রফুল্ল:
নিয়েছি গোবিন্দেরে কিনিয়া সজনী, আমি গোবিন্দে কিনেছি অতুল্য

## লীলা

একটু আভাস দাও না—খেলো এ-কোন্ খেলা প্রণয় নিয়ে:
আমার মাঝেই নিত্য থেকে চাওয়াও তোমায় আমায় দিয়ে।
প্রেম সে তুমি, তুমিই প্রেমিক, মনও তুমি—মনচোরা।
তারি তরেই হৃদয় কাঁদে—রয় হৃদয়েই যে লুকিয়ে।
তুমিই কায়া, প্রাণও তুমি, তুমিই নয়ন, নয়ন-আলো,
সেই আলোতেই তোমায় খুঁজি—অপরূপের লীলা কী এ!
তুমিই ভাষা, ভাবও তুমি, গানও তুমি, রং রচনা,
তোমর স্তবের তুমিই দোয়ার—অচিন রীতি যাও শিখিয়ে!

# प्रणाम

गोकुल से जाने वाले मेरा संदेश ले जा।
कहना तू उन से जा के चरणों पे सिर झुका के,
मचा के धूम जहाँ तुमने होरि खेली थी,
सुनो गोपाल व राहें प्रनाम कहती हैं।

बजा के मुरलि जिनहें तुम ने पल में मोह लिया,
उन्हीं दिलों कि ये आहें प्रनाम कहती हैं।

चराये धेनू जहाँ थे नंद के ग्वाल बने,
उनहीं बनों कि व गायें प्रनाम कहती हैं।

रचाया रास जहाँ प्रभु तुम्हीं ने साँझ पड़े,
उनहीं तटों पे व छायें प्रनाम कहती हैं।

दिखा के रूप भुलाये हो जिन के होश पिया!
वही मदहोश निगाहें प्रनाम कहती हैं।

# देख लिया

तुम्हींसे तुमको छिपा— शाम, हम ने देख लिया।।
लुके हजार रहे, नाथ तुम इन नैनों से।
हृदय का दीप जला— शाम, हमने देख लिया।।
मिलन तो खेल नहीं, अंग अंग व्याकुल है।
तुम्हीं को पीर में पा शाम, हम ने देख लिया।।
न पाये तुम जो गये, जनम जनम मीरा से।
तुम्हीं में आप समा—शाम, हम ने देख लिया।।

# প্রণাম

মথুরার দূত ! ব্রজ গোপিকার বারতা বলিও সেথা বঁধুরে,
যদি সে শুধায়, শ্রীচরণে তার প্রণমি' বোলো সে-চির-নিঠুরে :

ব্রজের যে-পথে তুমি উৎসব বিঘোষিতে গাহি' হোলিবন্দন,
শোনো হে গোপাল, সেই পথ সব তোমারে প্রণাম করে নিবেদন।

বাজায়ে মুরলী যে-হৃদয়দের পলকে বাঁধিলে মোহবন্ধন !
দীরঘশ্বাস বন্ধু, তাদের তোমারে প্রণাম করে নিবেদন।

অপরূপ রূপে যাহাদের হায় করিলে বিবশ, চিতনন্দন !
তাদের আকুল আঁখি উথলায়, তোমারে প্রণাম করে নিবেদন।

ধেনু ল'য়ে হে রাখাল নন্দের ! করিতে যেথায় তুমি গোচারণ,
সেই ধেনুদল বৃন্দাবনের তোমারে প্রণাম করে নিবেদন।

রচিতে যেথায় রাস, বান্ধব, সন্ধ্যার ছায়া নামিত যখন,
সেই যমুনার তট ছায়া সব তোমারে প্রণাম করে নিবেদন।

# উঁকি

তোমারি অগোচরে তোমারে শ্যামল, দেখে যে নিয়েছি ॥

যতই কেন থাকো লুকায়ে আমার আঁখির আড়ালে,
প্রদীপ হৃদয়ের জ্বালায়ে শ্যামল, তোমারে দেখেছি ॥

মিলন ক্ষণিকের খেলা নয়, প্রতি তনু-অণু আকুলায়।
বাসরে বেদনার প্রেমময় শ্যামল, তোমারে পেয়েছি ॥

না পেয়ে প্রভু গেছে বহিয়া মীরার জনম জনম।
তোমারি মাঝে শেষে মজিয়া শ্যামল, তোমারে চিনেছি ॥

# व्याकुल

आग कैसी लगाये हो बुझाई ही नहीं जाती।
लगन तेरी बिना तेरे लगाई भी नहीं जाती॥
न अपनों में बहल्ता दिल बिगाने भी नहीं भाते।
सभी में रह अकेला है ये तिनहाई नहीं जाती॥
सदा दिल कुछ ये चाहता है न जाने पर ये क्या चाहे।
चैन सुख में नहीं पाता ग़मी भाई नहीं जाती॥
अंधेरे में उजाले की खोज करता उमर भर ये।
उमर जाती गुजर यूं हीं ज्योत पाई नहीं जाती॥
दूर तुम ही से रहता है तुम्हीं बिन रह नहीं पाता।
शाम कैसी ये उलझन है जो सुलझाई नहीं जाती॥

# भोर

रैन गई आकाश दुलारे जाय लुके कित ओर!
गाल गगन के लाल भये सुन पी आवन का शोर!
कोमल कलियाँ पलकें खोलें सज धज आये मोर!
भोर भई घर आव साँवरे घर आवो भई भोर!
पल पल औसर बीत गयो तुम आये ना गोपाल!
केतक देखूँ बाट तिहारी बोलो तो नंदलाल?
हृदय की लाली नैनन आई प्रेम बनो है लोर!
भोर भई मीरा के मोहन, घर आवो भई भोर॥

# ব্যাকুলতা

কেমন জ্বালাশিখা জ্বালায়ে দিলে বলো, জ্বলিয়া নিভিতে যে চায় না আর !
মিলন বিনা তব পরম মিলনের বাসর সাজাব গো কোথা তোমার ?

পরের সহবাস অসহ মনে হয়—আপনজনও মনে হয় যে পর !
সবার মাঝে বাস, তবুও একেলা সে...একেলা স্বভাবে যে কে সাথী তার ?

কী যেন চায় প্রাণ নিয়ত চারিধারে...জানে না শুধু কারে ধরিবে হায়!
দুঃখে কাঁদে...সুখফুলেও পারে না সে গাঁথিতে শান্তির কণ্ঠহার !

অন্ধকার-বুকে কান্ত কিরণের চায় সে সন্ধান জীবনভোর ।
দিনের পর দিন এমনি ব'য়ে যায়...কোথায় চিহ্ন সে-আলোদিশার ?

তোমার থেকে দূরে রাখো হে তারে—যার কাটে না পলও বিনা তব পরশ,
এ—কোন্ প্রহেলিকা লীলার তব বলো—মিলে না সমাধান কখনো যার?

# ভোর

পোহালো রজনী...আকাশ-সজনী তারামণি নিভে যায়...
দিগন্তভাল হ'ল লালে লাল..."বঁধু আসে"—উষা গায় ।
কোমল কলিকা খোলে দল...মেলে শিখা শিখী শিহরায়...
নিশি হ'ল ভোর...এসো চিতচোর !...দাও ধরা করুণায় ।

দিন পরে দিন যায় ব'য়ে...আজো এলে না তুমি গোপাল !
কত যুগ আর রবো পথ চেয়ে—বলো না নন্দলাল ?
হৃদিরাগে আঁখি রাঙা...প্রেম ঝরে অশ্রুর মুকুতায় ।
নিশি হ'ল ভোর...এসো চিতচোর !—মীরার প্রার্থনায় ।

# काहे ?

काहे मुरली बजाई पिया ?
मै तो साँझ पड़े शाम आ ही रही थी !

कैसे ढंग से बुलाई पिया ?
मै तो चरनों में तन मन ला ही रही थी !

रहे कंगन वहीं,
माथे टीका नहीं,
भूल पायल गई,
चुनरी भि रही,
कैसी सुध बिसराई पिया ?
मै तो साज सजा पास आ ही रही थी !

तेरी मुरली की धुन
ली जो प्रानों ने सुन,
ऐसी व्याकुल भई,
लाज तन की गई,
काहे लौ फिर लगाई पिया ?
जल नैना का ले बुझा ही रही थी !

काहे मुरली बजाई पिया ?
मै शरन तेरी शाम आ ही रही थी !

# কেন ?

কেন ডাকো ঐ বাঁশির তানে
তোমার কাছে চাই নিজেই হে আসতে যখন ?
আনো লুটে কোন্ ছন্দে গানে,
তোমার রাঙা পায় যখন চায় ঠাঁই তনুমন ?

রইল কাঁকণ কোথায় ?
সিঁদুর সীমন্তে হায় !
নেই নূপুর প্রিয়,
কই উত্তরীয় ?
কেন ভুবন ভুল—কেউ কি জানে,
যখন তোমারি তরে সাজ সজ্জা ভূষণ ?

যখন বেণু তোমার
হৃদে বিছায় ঝঙ্কার,
মিলন আকুলতায়
লোক লাজ ভয় মিলায়...

কেন আগুন ফের জ্বালাও প্রাণে
নিভে আসে আঁখিজলে যেমনি তাপন ?
কেন ডাকো ঐ বাঁশির তানে
তোমার চরণে নিজেই চাই যখন শরণ ?

# निभाना

नैनों में समा मोहन,
प्रभु दिल में रहा करना,
इस दिल कि कही सुनना,
उस दिल से कहा करना।

वीना पर राग बनो,
जीवन के भाग बनो,
बन प्रेम सुधा प्रीतम,
प्रानों में बहा करना।

प्रभु दिन का चैन बनो,
वेदन की रैन बनो,
हर जीत तुम्हारी हो,
हर हार सहा करना।

हर रंग तुम्हीं आना,
हर रूप तुम्हीं भाना,
मीरा को यही वर दो,
कांटों से निभा करना।

# মিটাও

পশি'　　নয়নের পথে হে অপার,
প্রভু,　　অন্তরে থেকো চিরদিন।
ভাব　　ভাষা হৃদয়ের হে আমার
হোক　　তোমারি হৃদয়ে বঁধু, লীন।

রণি'　　রাগরূপে বীণায় আমার
হও　　জীবনের নিয়তি অচিন!
যেন　　তোমার প্রেমের সুধাসার
ঝরে　　প্রাণের নিঝরে অমলিন।

দিনে　　হও তুমি শান্তিবিহার,
রাতে　　বেদন-পাথার তলহীন,
প্রতি　　জয় হোক তিলক তোমার,
হারে　　নাহি মানি হার কোনোদিন।

প্রতি　　রূপে বেসে ভালো, রূপাধার,
প্রতি　　রঙে রঙ রাঙাও গহীন।
মীরা　　যাচে এই বর চিতে তার :
তারে　　বাধা না করুক পরাধীন।

# आवो

आओ तो तुम्हें श्याम मै नैनों में छिपा लूं।
बैठो तो जरा हृदय का आसनमें बिछा लूं॥

पलभर को हि आवोगे हरी, इत्ना तो कह् दो।
जीवनको इसी आश का अमरित् मैं पिला लूं॥

दलदल में हि खिलता है सदा नील कमल तो।
फिर क्यूं न चरन चूम तेरे दिलसे लगा लूं॥

जलता है सदा दीप अँधेरे में हि प्रीतम।
फिर योग नहीं कहके मै दिल् कैसे सँभालूं॥

# रीत

पूछा जो : "श्याम, हर लिया जगभरको किस तरह ?"
मुरली बजा के हँस दिये, कहने लगे के—"यूँ।"

पूछा जो : "रहें श्याम, बिन तुम्हारे किस तरह ?"
दीपक बुझाके छिप गये, कहने लगे के—"यूँ।"

पूछा जो : "पास रहके रहो दूर किस तरह ?"
पंकज खिला के तालमें कहने लगे के—"यूँ।"

पूछा जो : "श्याम, प्रेम करें तुमसे किस तरह ?"
इक लौ लगाके चल दिये, कहने लगे के—"यूँ।"

# এসো

এসো নয়নপুরে মোহন, চাহি লুকায়ে রাখিতে।
তুমি বিছানো হৃদি আসনে রাজো ক্ষণিক নিভৃতে।

তুমি পলকতরে রহিবে হরি, দাও না ভরসা।
এই কামনা শুধু: দাও জীবনে অমৃত সেবিতে।

নিতি মলিন জলে ফোটে না কি গো সুনীল নলিনী?
তবে কমল তব চরণ কেন দিবে না চুমিতে?

আছে আঁধার বলি' হয় জ্বালিতে প্রদীপ, বঁধুয়া!
দীনা বলিয়া তবে কেন বা হবে বিরহ সহিতে?

# রীতি

যবে শুধাই: "হরি! নিখিল মন মোহিলে কেমনে?"
বাঁশি কলস্বরি' বলে সে হাসি': "এমনি ক'রে লো!"

যবে শুধাই: "তোমা বিহনে সবে কেমনে ধরে প্রাণ?"
দীপ নিভায়ে সরি' যায় সে, বলে: "এমনি ক'রে লো!"

যবে শুধাই: "কাছে থেকেও আছ কেমনে সুদূরে?"
জলে কমল মরি, দেখায়ে বলে: "এমনি ক'রে লো!"

যবে শুধাই: "তব প্রেমের লীলা কেমনে সাধো নাথ?"
শিখা জ্বালায়ে হরি লুকায়ে বলে: "এমনি ক'রে লো!"

# छलियाँ

तुम्हार बहलाने को सारा जगत् था,
हमें शाम मधुबन बुलाया हि क्यों था ?
निभाना नहीं था अगर प्रेम मोहन,
तो जी हमसे बोलो लगाया हि क्यों था?

तुम्हारे हृदय प्रीत लाखों कि बसती,
तुम्हारी हँसी देख सृष्टी है हँसती,
तुम्हारी शरन आने दुनिया तरसती,
मैं भोली पुजारिन थि सूना था मंदिर,
कहो आके दीपक जलाया हि क्यों था ?
पुकारा था तुमको, सभी तो पुकारें,
हमें नाम अमरित पिलाया हि क्यों था ?

मैं अनजान लीला तुम्हारी न जानूँ,
भला भी करो तो भला मै न मानूं,
मैं निरगुन हूं गुनधाम कैसे पहचानूं ?
जो प्यासे ही लौटेंगे दरिया पे आके,
हमें आश करना सिखाया हि क्यों था ?
बना कर मिटाना जो लीला तुम्हारी,
हमें शाम बोलो बनाया हि क्यों था ?

# ছলী

প্রভু, তোমার প্রীতি সাধিতে ছিল অধীর এ-ভুবন,
তবু আমারে কেন বৃন্দাবনে ডাকিলে বলো না ?
যদি মিলনে তুমি প্রেমপিপাসা মিটাবে না মোহন,
তবে হরিয়া মন নিঠুর, কেন করিলে ছলনা ?

প্রভু হৃদয়ে তব লক্ষ হৃদয়ের যে রাজধানী,
দেখে অতুল হাসি তোমার হাসে দোদুল ধরা জানি,
তব শরণ-আশে চরণ তব চায় নিখিল প্রাণী।
আমি সরলা পূজারিণী ছিলাম শূন্য মন্দিরে,
তুমি সেথায় এসে প্রদীপ কেন জ্বালিলে বলো না ?
আমি চাই তোমারে ? বিশ্বে কে না তোমারে চেয়ে ফিরে ?
কেন করায়ে পান অমৃত-নাম—করিলে ছলনা ?

আমি অবোধ, তব জানি না লীলামহিমা সুগহনে,
তুমি সাধিলে হিত হিত-সে বলি' মানি না আজো মনে,
আমি গুণহীনা-যে, গুণধামেরে চিনিব গো কেমনে ?
তৃষা নিয়ে নদীতে এসেও যদি ফিরিব নিয়ে তৃষা,
আশা বুনি' দুরাশা-অকূলে কেন টানিলে বলো না ?
যদি গড়িয়া পরে ভাঙিতে চাও—দিতে লীলার দিশা,
কেন রচিয়া এ-জীবন আমারে করিলে ছলনা ?

# गुरू बंदना

गुन मै कैसे गाऊँ तेरे कैसे गुन मै गाऊँ?
दिवसपती! तुम प्रीतम मेरे का को दीप दिखाऊँ?

चांद सितारों में तुम हो प्रभु नील कमल फूलों में,
कैसे आरति पिया उतारूँ का को फूल चढ़ाऊँ?

हृदय कि शांति, नैन कि ज्योती प्रान तुम्हीं हो घट में,
जनम मरनके साथी मेरे बार बार बलि जाऊँ।

आज कि शोभा, कल की आशा, युग युग के रखवाले!
हे ठाकुर! हे नाथ हमारे! चरनन सीस निवाऊँ।

# आभास

आज सखी री सुनी है मै ने प्रभु आवन की आवाज।
आश संदेशा हृदय में लाई बेग मिलें महाराज!
कौन सिंगार सजाऊँ मेरे रूप वही वह साज,
हरी नाम वरमाला गल में, चरन धूल सिरताज।
जनम जनम की मैं बैंयासिन, एक शाम अधिराज,
लूट लियो है मुरली धुन से, छूटो जग घर काज।
तन मन अरपन कर मिट जाऊँ पी कि बनूं मै आज,
मैं प्रीतम की, प्रभ मीरा के, काहे की अब लाज?

# গুরুবন্দনা

কেমনে তোমার গাহিব হে গুণ, গাহিব গুণ কেমনে ?
বল্লভ দিনরাজ ! কে দেখায় প্রদীপ বলো তপনে ?

তারার আসরে তুমি চাঁদ, নীল কমল ফুলসভায়,
হেন বঁধুয়ারে কেমনে পূজিব—কুসুম দীপ-দীপনে ?

হিয়ার শান্তি, নয়নের আলো, দেহের নিশাস প্রাণ,
জনম মরণ-সাথী হে, সঁপিব আপনারে তব পণে।

আজিকার শোভা, কালিকার আশা, রক্ষক যুগে যুগে ;
হে আমার নাথ, ঠাকুর ! প্রণাম, প্রণাম রাঙা চরণে !

# আভাস

শুনেছি শুনেছি আমি আজ সখী, বঁধুর চরণধ্বনি ।
আশা ক'য়ে গেছে হৃদে—মহারাজ আসিবে ওরে, এখনি।

কোন্ সাজে তারে বরি—যে আমার রূপ রঙ লো সজনী ?
তারি নাম মালা, তারি পদধূলি মাথার মুকুট গণি।

জনমে জনমে প্রিয়াধীনা আমি, সে-ই এ-প্রাণের মণি।
সব হয় মায়া—যবে "আয় আয়" ডাকে সে মুরলী ধ্বনি'।

তারি মাঝে লীনা তনুমন সঁপি তারেই দিনরজনী।
মীরা বঁধুয়ার, বঁধুয়া মীরার—জানে আজ এ-ধরণী।

# शरणागति

आई शरन तिहारी प्रभु मै आई शरन तिहारी।
　　डोली नैया पार लगी जब पायो मीत मुरारी ।।
आन पड़ी मै द्वार तिहारे, प्रीतम मेरे काज सँवारे,
　　रहूँ चरन संग ज्यूं राखो हरि डोरी तुम पे डारी ।।
तात मात संग मीत न भाई, नदी किनारे फिरी तिसाई,
　　अमरित नाम मिलो माधो का बुझ गई तपत हमारी ।।
बनूँ पतंग मै लौ पर तेरी मिट जाऊँ मै—रहे न मेरी,
　　जनम भि तेरी मरन भि तेरी मीरा कुंजबिहारी !

# काहे ?

काहे पिया पुकारा मुरली बजा बजा के ?
जीवन बने हमारा सपने सजा सजाके ?
इस दिल कि रागिणी में तुम ताल बन के आये।
बहार बन गुलशन में वरमाल बन के आये।
पहले मिलन-झकोरे तुमने झुला झुला कर
विरहा अगन बुझायें नैना रुला रुला कर।
दर्पण में देखो दिलके तसवीर है तुम्हारी।
बिन प्राण जी रही हूँ तकदीर है हमारी।
नैना फिराओ मोहन ! नैना मिला मिला कर।
मीरा को देके दरशन अमरित पिला पिला कर।

# শরণাগতি

নিয়েছি তোমার শরণ হে নাথ, শবণ শুধু তোমারি।
অপারে তবণী পেল পার—এল বন্ধু যবে মুরারী।
দুয়ারে তোমার এল ভিখারিণী সফল সাধন তোমারেই চিনি',
শ্রীচবণে ঠাঁই দাও হরি, লও সব ভার কাণ্ডারী!
পিতা মাতা সখা সঙ্গ না চাই, নদীতীরে ফিরি তৃষিতা সদাই,
মিটালে তাপন ঝরায়ে মোহন, অমৃত নামের ঝারি।
প্রেমশিখা হ'য়ে আজ শিখাময়, 'আমি ও আমার'-মাযা করো লয়,
তুমিই জনম মরণ মীবার হৃদিকুঞ্জবিহারী।

# কেন ?

কেন ডাকো ভালোবেসে বাজায়ে বঁধু, মুবলী ?
স্বপন সাজাতে এসে জীবন তোলো উছলি' ?
অন্তর-বন্দনে এলে তুমি তাল হ'য়ে,
বসন্ত-নন্দনে বরমালা বরাভয়ে।
এসেছিলে আগে প্রভু, মিলনের ঝুলনায়,
আঁখি জলে হায় কভু, বিরহতাপ জুড়ায় ?
মনের মুকুরে হরি, তোমাবি আঁকা মুরতি।
প্রাণ বিনা প্রাণ ধরি— এমনি বুঝি নিয়তি!
নয়নে রাখি' নয়ন ফিরাও নয়ন পরে,
মীরা চায় দরশন ঢালো সুধা প্রেমভরে।

# उस पार

सखि् चल उस पार चलें  प्रीतम की बस्ती में।
जीवन को वार चलें  हरि-प्रेम कि मस्ती में।।

अपनोंकी प्रीत हि क्या—बेगानी रीत हि क्या ?
सखि, प्रभु को मीत बना—चल् उसकी बस्ती में।
आपा अब हार चलें—हरि-प्रेम कि मस्ती में।।

दुख सुख संसार के क्या—हेमंत बहार भि क्या ?
ये जीत या हार हि क्या—चल ज्योति कि बस्ती में।
हरिनाम अधार बना—हरि-प्रेम कि मस्ती में।।

कलियों का सुहाना क्या—खिलना कुमलाना क्या ?
बुलबुल का तराना क्या—तु चल उस बस्ती में।
प्रीती पतवार बने—बहे प्रेम कि मस्ती में।।

लीला ये पुराणी है—सब आनी जानी है,
तू प्रेम-कहानी है—चल कह उस बस्ती में।
सखि सब कुछ हार चलें—उस प्रेम कि मस्ती में।।

# ওপারে

সখী, চলো যাই ওপারে এখন যেথা প্রিয়তম ডাকে : "আয় আয়"।
দাও তারি পায়ে স'পি' এ-জীবন হরি- প্রণয়ের রঙিন নেশায়।

বলো কারে তুমি আপন তোমার ? হায়, পর কবে হয় আপনার ?
শুধু চাও আজ মিতালি তাহার যাও যাও—বাঁশি যেথা সে বাজায়।
চলো ছেড়ে মিছে 'আমার আমার' হরি- প্রণয়ের রঙিন নেশায়।

ছোট দুখসুখে মিটে আশ কার ? শীত বসন্তে বিফল বিহার।
তুমি কারে বলো জিৎ, কারে হার ? চলো আলোকের নিলয় যেথায়,
করি' শুধু তাঁর নাম প্রাণাধার হরি- প্রণয়ের রঙিন নেশায়।

দাম কতটুকু কুসুম শোভার, যদি ফোটে কি বা ঝরে দল তার !
হায় ক্ষণিকের পিক-ঝঙ্কার তুমি চলো অফুরন্ত যেথায়।
কবে প্রেমে করি' পারা হবে পার হরি- প্রণয়ের রঙিন নেশায় ?

এই লীলা চিরদিনের ধরার : যুগে যুগে আসা-যাওয়া বার বার।
তুমি অনুরাগ-রাগিণী তোমার গাও অনুরাগী বিরাজে যেথায়,
যার কাছে সব রঙ মানে হার বরি' সে-প্রেমের রঙিন নেশায়।

# অমূল রতন

একের টানেই চল্ মন আমার ! কাজ কি রে তোর জনে জনে ?—
ঝিনুক নিয়ে দর কেন আব ছেড়ে অমূল মুক্তাধনে !

যৌবন এই আবেশ ভরা—রঙ্গগীতি কলস্বরা,
বিহঙ্গ-ঝঙ্কাবেব ঝোবা, কূজন, ভাষা, সুর অধরা,
মেঘেব দলের আসা নেমে, চঁাদকে করা চুমন প্রেমে,
জল নয় এ তো—মরীচিকা, আজ হেথা, কাল—নীহারিকা,
ছায়া এরা যার—তাকে তুই কর্ না বরণ মনে মনে :
ঝিনুক নিয়ে দর কেন আর ছেড়ে অমূল মুক্তাধনে ?

এই জীবনের ধুপছায়ায়, উঁচু নিচু পন্থে ধাওয়ায়,
আজ কান্না, কালকে হাসি, আজ লাভ, কাল ক্ষতির রাশি,
কালের স্রোতে ভেসে যাবে—হিসেব তাদের কেউ না পাবে,
অচিন সাথে হ'লে প্রণয়, হার মেনেও তোর হবে জয়,
নিজেকে তাই দে পায়ে তার—মিথ্যে মায়ার বিসর্জনে :
ঝিনুক নিয়ে দর কেন আর—ছেড়ে অমূল মুক্তাধনে ?

কান পেতে শোন্—গায় সে-সুদূর বাজিয়ে মোহন বাঁশি নূপুর
প্রাণের তারে মিলিয়ে সুর ডাক দিয়ে যায় আজো মধুর :
"ভালো মন্দ যা তুই ভুলে, আয় চ'লে আয় অকূল কূলে।"
মুখ যেন সে ফিরায় না তার, স্বপন যেন না ভাঙে আর,
চেয়ে মীরা তার শরণে রাখ্ মাথা তুই তার চরণে,
ঝিনুক নিয়ে দর কেন আর—ছেড়ে অমূল মুক্তাধনে ?

